धातु से खश् और णिनि प्रत्यय होता है। जैसे पण्डितम्मन्यु:, पण्डितमानी=अपने आपको पण्डित मानने वाला। कालिम्मन्या:= अपने आपको काली मानने वाली।

२७—करण उपपद हो तो यज् धातु से णिनि प्रत्यय हो। जैसे—सोमयाजी=जिसने सोमयज्ञ कर लिया। है अग्निष्टोमयाजी = जिसने अग्निष्टोम यज्ञ कर लिया है।

२८—कर्म उपपद हो तो दृश धातु से क्वनिप् ( वन् ) प्रत्यय होता है। जैसे—पारदृश्वा=तत्वज्ञानी।

२९—राजन् शब्द कर्म उपपद हो तो युध् और कृ धातु से क्वनिप् प्रत्यय होता है। जैसे—राजयुध्वा = जिसने राजा को युद्ध कराया है। राजकृत्वा = जिसने राजा को बनाया है।

३०—सह शब्द उपपद हो तो युध् और कृ धातु से क्वनिप् प्रत्यय होता है। जैसे-सहयुध्वा = जिसने साथ में युद्ध किया हो। सहकृत्वा=जिसने साथ में ( कार्य ) किया हो।

३१—सप्तम्यन्त उपपद हो तो जन धातु से ड प्रत्यय होता है। जैसे—सरसिजम्, सरोजम्=कमल।

३२—संज्ञा विषय में उपसर्ग उपपद हो तो जन धातु से ड प्रत्यय होता है। जैसे—प्रजा = सन्तान, जनसमुदाय।

३३—क्त और क्तवतु प्रत्यय निष्ठा संज्ञक होते हैं।

३४—भूत अर्थ में धातु से निष्ठा प्रत्यय होता है। जैसे—स्नातं मया = मैंने नहाया। स्तुतस्त्वया विष्णु = तूने विष्णु की स्तुति की। विश्वं कृतवान् विष्णु: = विष्णु ने जगत् को बनाया। अधीतम् मया=मैंने पढ़ा।

३५—रेफ और दकार से परे निष्ठा के तकार को नकार होता है तथा दकार को भी नकारादेश होता है। जैसे—छिन्न: = कटा हुआ। भिन्न:=चिरा हुआ। शीर्ण:=कृश, कमज़ोर।

३६=संयोगादि यणवान् अकारान्त धातु से परे निष्ठा के

तकार को नकारादेश होता है। जैसे—द्राणः, द्राणवान्=कुत्सित। ग्लानः, ग्लानवान्=अप्रसन्न।

३७—लूञ् आदि गणपठित धातुओं से परे निष्ठा के तकार को नकारादेश होता है। जैसे—लूनः, लूनवान् = कटा हुआ। जीनः, जीनवान् = बुड्ढा।

३८—ओदित् धातु से परे निष्ठा के तकार को नकारादेश होता है। जैसे—भुग्नः, भुग्नवान् = झुका हुआ कुबड़ा। उच्छूनः = स्फीत, फूला हुआ।

३९—शुष् धातु से परे निष्ठा के तकार को क होता है। जैसे—शुष्कः = सूखा हुआ।

४०—पच् धातु से परे निष्ठा के तकार को वकार होता है। जैसे—पक्वः = पका हुआ।

४१—क्षै धातु से परे निष्ठा के तकार को म होता है। जैसे—क्षामः = क्षीण, दुर्बल।

४२—सेट् निष्ठा प्रत्यय परे हो तो णि का लोप होता है। जैसे—भावितः, भावितवान् = शुद्ध, खुशबूदार।

४३—स्थूल तथा बल अर्थ में दृढ़ शब्द निपातन किया गया है। जैसे—दृढस्तवाऽश्रयः = तेरा आश्रय अटूट है।

४४—तकारादि कित् प्रत्यय परे हो तो दधाति ( धा ) धातु को हि आदेश होता है। जैसे—हितम् = मङ्गल, भलाई।

४५—तकारादि कित् प्रत्यय परे हो तो घुसंज्ञक दा अङ्ग को दत् आदेश होता है। जैसे—दत्तः दत्तवान् = दिया हुआ।

४६—वेद विषय में लिट् लकार के स्थान में विकल्प से कानच् और क्वसु आदेश भी होता है। जैसे—चक्राणः=करता हुआ। जगन्वान् = जाता हुआ।

४७—अप्रथमा समानाधिकरण में लट् के स्थान में शतृ और शानच् आदेश होते हैं। जैसे—पठन्तं चैत्रं पश्य=तू पढ़ते

हुये चैत्र को देख। पठता छात्रेणाहं दृष्टः=पढ़ते हुए विद्यार्थी से मैं देखा गया। पठते छात्राय पुस्तकं ददाति=पढ़ते हुये छात्र के लिये पुस्तक को देता है। धावतो वाजिनः पतितः=दौड़ते हुए घोड़े से गिर गया। गच्छतो वाष्पयानस्य शब्दः=जाती हुई रेलगाड़ी का शब्द। गच्छति काले पश्चात्तापेन किम्?=समय के बीतने पर पछताने से क्या?

४८—आन परे हो तो अदन्त अङ्ग को मुक् का आगम हो जैसे—पचमानं चैत्रं पश्य=पकाते हुयें चैत्र को तू देख।

४९—विद् धातु से परे शतृ प्रत्यय के स्थान में वसु आदेश विकल्प करके होता है। जैसे—विद्वन, विद्वान्=जानता हुआ।

५०—वे शतृ और शानच् सत् संज्ञक हों।

५१—लृट् के स्थान में सत् संज्ञक शतृ तथा शानच् आदेश विकल्प से होते हैं। जैसे—करिष्यन्तं करिष्यमाणं पश्य=करने वाले को देख। करिष्यति करिष्यते=करेगा।

५२—भ्राज भास इत्यादि सूत्र तक तच्छील तद्धर्म तथा तत् साधुकारी कर्त्ताओं में प्रत्यय जानना चाहिये।

५३—तच्छीलादि कर्त्ताओं में धातु मात्र से तृन् प्रत्यय होता है। जैसे—कर्त्ता कटान्=चटाइयों को बनाने वाला।

५४—तच्छीलादि कर्त्ता हो तो जल्प भिक्ष कुट्ट लुण्ट और वृङ् धातुओं से षाकन् प्रत्यय हो।

५५—प्रत्यय का आदि षकार इत् (चला जाता है) संज्ञक होता है। जैसे—जल्पाकः=बकवादी। भिक्षाकः=भिक्षुक। कुट्टाकः=काटने वाला, धमकाने वाला। लुण्टाकः=चोर। वराकः, वराकी=ग़रीब, विचारा।

५६—तच्छीलादि कर्त्ता हो तो सन्नन्त आङ् पूर्वक शंस तथा भिक्ष धातु से उ प्रत्यय होता है। चिकीर्षुः। आशंसु।

५७—तच्छीलादि कर्त्ता हो तो भ्राज भास धुर्वी वि पूर्वक

द्युत् ऊर्ज् पृ जु और ग्रावपूर्वक स्तु धातु से क्विप् प्रत्यय होता है। जैसे—विभ्राट् = विशेष प्रकाशित। भाः=प्रकाश।

५८—क्विप् और झलादि कित् ङित् प्रत्यय परे हो तो रेफ से परे छकार और वकार का लोप होता है। जैसे—धूः = चिन्ता, बोझ धुरा। विद्युत् = बिजली। ऊर्क् = बलवान्। पूः = नगरी। जूः = गमनशील। ग्रावस्तुत्=पर्वतों की तारीफ़ करने वाला।

५९—अनुनासिक क्विप् और झलादि कित् ङित् प्रत्यय परे हो तो तुक सहित छकार तथा वकार के स्थान में क्रमशः श और ऊठ् आदेश हों। जैसे—प्राट् = पूछने वाला। आयतस्तुः = लम्बे की तारीफ़ करने वाला। कटप्रूः = चटाई का बनाने वाला। श्रीः = लक्ष्मी।

६०—करण कारक में दाप् नी शस् यु युज् स्तु तुद सि सिच् मिह पत दश और नह धातु से ष्ट्रन् प्रत्यय होता है। जैसे—दात्रम्=दरात, हसिया। नेत्रम् = आँख

६१—ति, तु, त्र, थ, सि सु, स, र क और स कृत प्रत्ययान्त को इट् का आगम न होवे। जैसे—शस्त्रम् = हथियार। योत्रम् जोता। योक्त्रम् = जुये के साथ हल बांधने की रस्सी स्तोत्रम् = स्तवन, तारीफ़। तोत्रम् = चाबुक। सेत्रम्=बन्धन। सेक्यम् = झरना। मेढ्रम् = शिश्न, मूत्रेन्द्रिय। पत्रम् = पत्ता। दंष्ट्रा = दाढ़। नध्री = वस्त्रा ( वर्त्त )

६२—करण कारक में ऋ लूञ्, धू, सू, खन, सह और चर धातु से इत्र प्रत्यय होता है। यथा अरित्रम् = करिया। नाव चलाने का काष्ठ, चप्पा। लवित्रम् = चाकू। धवित्रम् = व्यजन, पंखा। सवित्रम् = प्रेरक। खनित्रम् = फावड़ा, कुदाल। सहित्रम् = शोचने का साधन। चरित्रम् = दशा, वृत्तान्त।

६३—यदि समुदाय से संज्ञागम्यमान हो तो करण कारक में पुञ् धातु से इत्र प्रत्यय होता है। जैसे—दर्भः पवित्रम्।

## उदाहरणानि ।

ते सन्ति शत्रुनन्दनः=वे शत्रुओं को खुश करने वाले हैं। को मे ग्राही भविष्यति=मुझे पकड़ने वाला कौन होगा। किं यूयं तस्य मन्त्रिणः=क्या तुम उसके मन्त्री हो। त्वं चौरश्चौर-पुत्रोऽसि=तू चोर और तेरा बाप चोर है। बुधस्य कार्यं सफलं भविष्यति=पण्डित का काम सफल होगा। प्रियतमस्य दलस्य समागते=स्वामी के पत्र के आने पर। भवति दुःखसमस्य च मार्जनम्=सब दुखों की सफाई होजाती है। प्रज्ञस्य मर्त्यस्य न कार्यमेतद्=यह बुद्धिमान् मनुष्य का काम नहीं है। गृहगतस्य भजं भवतो भवन्! महाशय! यह आपके घर जाने का फल है। धनदो बलदः परमेश्वरः=धन और बल को देने वाला परमेश्वर है। इमे जनाः सन्ति समे वनेचराः=ये सब जङ्गली आदमी हैं। भूयाद् यशस्करी विद्या आशीर्वाद ददामि ते=तेरे लिये आशीर्वाद देता हूँ तेरी विद्या यश को बढ़ाने वाली हो। प्रियंवदस्य वचनम् उचितं नवेति=प्रियंवद का वचन उचित है या नहीं। उष्णभोजी रोगी भवति नहि मर्त्यो जन श्रुतिः=गर्म भोजन करने वाला मनुष्य रोगी नहीं होता यह किंवदन्ती है। नरेन्द्रं पण्डितम्मन्यं सर्वे जानन्ति मानवाः=पण्डितम्मन्य नरेन्द्र को सब मनुष्य जानते हैं। समागतः स श्रुतिपारदृश्वा=वह वेदों को जानने वाला आ गया। सरसिजं व्रजके नहि जायते=कमल व्रज में नहीं होते। करीरवृक्षान् कृतवान् स विष्णु=करील के वृक्षों को ईश्वर ने बनाया है। छिन्ना सेना प्रतापेन स्ववीर्येण बलेन च=प्रताप ने अपने वीर्य और बल से सेना काट डाली। गुरोरधीतं गुरवे निवेदितम्=गुरु से पढ़ा और गुरु के ही सुपुर्द कर दिया।

## भाषा बनाओ।

स्खानास्ते सन्ति बालकाः। लूनवान् बलवान् चमूम्।

तुष्कैरं विवादं च न कुर्यात् केनचित्सह । पक्वं फलं न पश्यामि । इदं तैलं न भावितम् । हितं मनोहारि च दुर्लभं वचः । जल्पाकस्य वचः श्रुत्वा सर्वे हसन्ति बालकाः । लुण्टाका न च साधवः । न ते सन्ति चिकीर्षवः । तस्य भाषा सर्वमिदं विभाति । श्रियं च वाञ्छामि यशश्च कामये । विद्याशस्त्रस्य शास्त्रस्य द्वे विद्ये जगतीतले । अन्धस्य परिभाषा का ? नेत्राभ्यां यो न पश्यति । स्तोत्रमेतद्धि विनायकस्य । धनञ्जयस्यच्छात्रस्य मेढ्रे शीथोहि विद्यते । पत्रं नैव यदा करीरविटपे दोषो वसन्तस्य किम् ? सहवासी विजानीयाच्चरित्रं सहवासिनः ।

## संस्कृत बनाओ ।

ये बालक अप्रसन्न हैं । बलवान ने सेना को काट डाला । निरर्थक शत्रुता और झगड़ा किसी के साथ न करे । पके हुये फल को नहीं देखता । यह तेल खुशबूदार नहीं है । मन को हरने वाला और हितकर वचन दुर्लभ है । बकवादी के वचन को सुनकर सब बालक हँसते हैं । साधु नहीं हैं चोर हैं । वे करने वाले वहीं हैं । उस ( परमात्मा ) ईश्वर के ही प्रकाश से सब प्रकाशित है । धन को चाहता हूँ और कीर्ति को चाहता हूँ । पृथिवी पर शस्त्र और शास्त्र की दो विद्यायें हैं । अन्धे की क्या परिभाषा है ? जो नेत्रों से नहीं देखता वह अन्धा कहलाता है । यह गणेश की स्तुति है । धनञ्जय विद्यार्थी के मूत्रेन्द्रिय में सूजन हैं । करील की शाखाओं पर पत्ते नहीं तो वसन्त का क्या दोष है ? पड़ोसी पड़ोसी के चित्र को जानता है ।

---

१—उणादि प्रत्यय वर्तमान अर्थ में बहुलता से संज्ञाविषय में होते हैं । जैसे—कारुः=करने वाला । वायुः=हवा । पायुः=गुदेन्द्रिय । जायुः=औषध । मायुः=पित्त । साधुः=सज्जन परोपकारी । आशु=जल्दी ।

२—क्रियार्थ क्रिय उपपद हो तो भविष्यकाल में धातु से तुमुन् और ण्वुल् प्रत्यय होते हैं। जैसे—सभां द्रष्टुं याति= सभा को देखने जाता है। उत्सवं दर्शका यान्ति=उत्सव को देखेंगे अतः जाते हैं।

३—काल समय तथा वेला उपपद हों तो धातु से तुमुन् प्रत्यय होता है। जैसे—कालोभोक्तुम्=भोजन का समय। समयोगन्तुम्=जाने का समय। वेला पठितुम्=पढ़ने का समय।

४—भाव वाच्य हो तो धातु से घञ् प्रत्यय होता है। यथा पाकः=पचन पकाना। त्यागः=छोड़ना। यागः=यजन।

५—कर्तृ भिन्न कारक में संज्ञा गम्यमान हो तो धातु से यञ् प्रत्यय होता है।

६—भाव तथा करण अर्थ में घञ् प्रत्यय परे हो तो रञ्ज अङ्ग की उपधा नकार का लोप हो। यथा—रागः=रञ्जन, रंगना।

७—निवास चिति शरीर और उपसमाधान (समूह) अर्थ में धातु से घञ् प्रत्यय और आदि को ककारादेश हो। यथा—मथुरा निकायः=मथुरा का रहना। कायः=शरीर। गोमयनिकायः=गोवर का समूह।

८—इवर्णान्त धातु से कर्तृभिन्नकारक तथा भाव में संज्ञा-गम्यमान होने पर धातु से अच् प्रत्यय होता है। यथा—जयः= जीत। चयः=इकट्ठा करना। क्षयः = नाश।

९—कर्तभिन्नकारक यथा भाव में ऋकारान्त और उव-र्णान्त धातुओं से अप प्रत्यय होता है यथा—करः = हाथ। गरः=विष। शरः=वाण। यवः=जौ। लयः=लेश, कुछ। स्तवः=स्तुति। पवः=पवित्र करना।

१०—डु जिसका इत् गया हो ऐसे धातु से भाव में क्त्रि प्रत्यय होता है।

११—तृतीया समर्थ क्त्र्यन्त प्रातिपादिक से निर्वृत्त अर्थ में

नित्य मप् प्रत्यय होता है। यथा—पवित्रमम्=पका हुआ। उप्त्रिमम्=बोया हुआ।

१२—टु जिसका इत् गया हो ऐसे धातु से भाव में अथुच् प्रत्यय होता है। यथा—वेपथुः = काँपना। श्वयथुः=जाना।

१३—यज याच यत विच्छ प्रच्छ और रक्ष धातु से भाव में नङ् प्रत्यय होता है। यथा—यज्ञः=यजन। याञ्चा = माँगना। यत्नः=कोशिश। विश्नः=प्रताप। प्रश्नः=सवाल। रक्ष्णः=रक्षा।

१४—स्वप् धातु से भाव में नन् प्रत्यय होता है। यथा—स्वप्नः=नींद।

१५—उपसर्ग उपपद हो तो घु संज्ञक धातुओं से भाव में कि प्रत्यय होता है। यथा—प्रधिः = धुरा। उपधिः=कपट, छल। विधिः=विधान। अन्तर्धिः=छिपना। उपाधिः=पद, लक्षण। निधिः = कोश, खज़ाना।

१६—भाव आदि में स्त्रीलिंग वाच्य हो तो धातु से क्तिन् प्रत्यय होता है। यथा—कृतिः=करना। स्तुतिः=तारीफ़। त्रितिः=इकट्ठा करना। मतिः=मनन, बुद्धि।

१७—ल्वादिगण पठित धातुओं से क्तिन् प्रत्यय को निष्ठा-प्रत्यय के तुल्य कार्य होता है। यथा—कीर्णिः=फैलाव। लूनिः= काटना। धूनिः=काँपना। पूनिः=विनाश।

१८—ऊति यूति जूति साति हेति और कीर्त्ति शब्द क्तिन् प्रत्ययान्त उदात्त निपातन किये हैं। यथा—ऊतिः=रक्षा। यूतिः=मिश्रीकरण। जूतिः=वेग। सातिः=अवसान। हेतिः= अग्निज्वाला। कीर्त्तिः=यश, कथन।

१९—क्विप् और झलादि अनुनासिक कित् ङित् प्रत्यय परे हो तो ज्वर त्वर स्त्रिवि अव और मव अङ्ग की उपधा तथा वकार के स्थान में ऊठ् आदेश होता है। यथा—जूः=ज्वर। तूः=संभ्रमक। स्रूः=व्रजक, शोषक। ऊः=रक्षक। मूः=बंधक

२०—इष् धातु से श और यक् प्रत्यय का अभाव निपातन किया गया है। यथा—इच्छा=रुचि।

२१—प्रत्ययान्त धातुओं से स्त्रीलिङ्ग में अ प्रत्यय होता है। यथा—चिकीर्षा=करने की इच्छा। पुत्रकाम्या=पुत्र की इच्छा। लोलूया=बार बार काटने की इच्छा।

२२—हलन्त गुरुमान् धातु से स्त्रीलिङ्ग में अ प्रत्यय होता है। यथा—ईहा =चेष्टा। ऊहा=अध्याहार।

२३—णिजन्त आस तथा श्रन्थ धातु से स्त्रीलिङ्ग में यच् प्रत्यय होता है। यथा—कारणा=पीड़ा। हारणा=चुरवाना आसना=बैठना। श्रन्थना=ग्रन्थन, गूथना।

२४—नपुंसक लिङ्ग विषयक भाव से धातु से क्त प्रत्यय होता है। यथा—हसितम् = हँसना। जल्पितम्=कहना।

२५—भाव में नपुंसकलिङ्ग वाच्य हो तो धातु से ल्युट् प्रत्यय होता है। यथा—हसनम् = हँसना। पठनम् = पढ़ना।

२६—संज्ञा अभिधेय हो तो पुल्लिङ्ग विषयक करण तथा अधिकरण में धातु से प्रायः घ प्रत्यय होता है।

२७—घ प्रत्यय परे हो तो दो उपसर्ग रहित आदि अङ्ग की उपधा को ह्रस्व आदेश होता है। यथा—दन्तच्छदः=होठ। आकरः=खान।

२८—अव उपपद हो तो करण और अधिकरण कारक में संज्ञा वाच्य होने पर तृ और स्तृ धातु से घञ् प्रत्यय होता है। यथा—अवतारः=पार होना। अवस्तारः=कनात।

२९—संज्ञावाच्य हो तो हलन्त धातुओं से पुल्लिङ्ग विषयक करण तथा अधिकरण कारक में घञ् प्रत्यय होता है। यथा—रामः = जिसमें योगी लोग रमण करते हैं। अपामार्गः= औषध विशेष।

३०—कृच्छ्र ( दुःख ) तथा अकृच्छ्र ( सुख ) अर्थ में वर्त्तमान जो ईषत् दुर् तथा सु उपपद हो तो धातु से खल् प्रत्यय होता

है। यथा—दुष्करः कटो भवतः=मुश्किल से चटाई आप से बनाई गई। ईषत्करः=थोड़े परिश्रम से सिद्ध होने वाला। सुकरः=जो सुख से हो।

३१—कृच्छ्र तथा अकृच्छ्र अर्थ में ईषदादि उपपद हों तो आकारान्त धातुओं से युच् प्रत्यय होता है। यथा—ईषत्पानः सोमो भवता।

३२—प्रतिषेधवाची अलम् और खलु शब्द उपपद हों तो प्राग्देशवाची आचार्यों के मत में क्त्वा प्रत्यय होता है। यथा—अलं दत्वा = न देकर। पीत्वा खलु=न पीकर।

३३—समानकर्तृक धात्वर्थों में से पूर्वकाल धात्वर्थ में वर्तमान धातु से क्त्वा प्रत्यय होता है। यथा—भुक्त्वा व्रजति =प्रथम खा लेता है तब जाता। भुक्त्वा,पीत्वा व्रजति = खा पीकर जाता है।

३४—सेट् (इट् सहित) क्त्वा प्रत्यय कित् नहीं होता। यथा—शयित्वा=सोकर

३५—उकार इकार जिनकी उपधा में हो और हल् जिनकी आदि में हो ऐसे रलन्त धातु से परे सेट् सन् तथा सेट् क्त्वा प्रत्यय विकल्प से किद्वत् होते हैं। यथा—द्युतित्वा, द्योतित्वा= प्रकाशित करके। लिखित्वा, लेखित्वा=लिखकर।

३६—उदित् धातु से परे क्त्वा प्रत्यय को विकल्प से इट् का आगम होता है। यथा—शमित्वा, शान्त्वा = शान्त करके। देवित्वा, द्यूत्वा = खेल करके।

३७—तकारादि कित् प्रत्यय परे हो तो धा धातु को हि आदेश होता है। यथा—हित्वा=धरकर।

३८—क्त्वा प्रत्यय परे हो तो जहाति (ओ हाक्) धातु को हि आदेश होता है। यथा—हित्वा = छोड़कर।

३९—अनञ्पूर्व समास में अङ्ग से परे क्त्वा प्रत्यय को ल्यप् आदेश होता है। प्रकृत्य=आरम्भ करके। आहृत्य=लेकर।

४०—आभीक्ष्ण्य ( बारबार ) अर्थ गम्यमान् हो तो समान कर्तृ क धातुओं में जो पूर्वकाल में वर्तमान धातु है उससे क्त्वा और णमुल् प्रत्यय होता है।

४१—आभीक्ष्ण्य और वीप्सा ( विशेषेच्छा ) द्योत हो तो पद को द्वित्व होता है। यथा—स्मारं स्मारं नमति शिवम् = बारबार याद करके शिवको नमस्कार करता है। स्मृत्वा स्मृत्वा = याद कर करके। पायं पायम् = पी पीकर। भोजं भोजम् = खा खाकर। श्रावं श्रावम् = सुन सुनकर।

४२—सिद्धा प्रयोग ( अनिष्पत्ति ) हो तो अन्यथा, एवम्, कथम्, इत्थम् इनके उपपद होने पर कृ धातु से णमुल् प्रत्यय होता है। यथा—अन्यथाकारम् = और प्रकार से। एवं कारम् = इस तरह से। कथङ्कारम्=किस तरह से। इत्थंकारम् भुङ्क्ते = इस प्रकार से खाता है।

## उदाहरणानि।

सत्येन वायवो वान्ति सत्येन तपते रविः = सत्य ( नियम ) से पवन चलते हैं नियम से सूर्य्य तपता है। सभां यान्ति द्रष्टुं सकलमनुजाश्छात्रसहिताः=सभा को देखने के लिये सब मनुष्य विद्यार्थियों के साथ जारहे हैं। गन्तुं कालो न विद्यते भोक्तुं वेला समागता=जाने का समय नहीं है भोजन का समय आगया। परोपकाराय गृहस्य त्यागः = घर का छोड़ना परोपकार के लिये है। कायः कस्य न वल्लभः ? = शरीर किसको प्यारा नहीं ?। अश्वा यस्य जयस्तस्य = जिसके घोड़े उसकी जीत। जातिर्यस्य क्षयस्तस्य = जिसका जन्म है उसका नाश है। करे शरः कस्य रणे न शोभते=हाथ में किसके बाण युद्ध में अच्छा नहीं लगता ?। कथं भवति वेपथुः=काँपना क्यों हो रहा है। यज्ञाद् भवन्ति भूतानि = यज्ञ से सबकी उत्पत्ति होती है। मतिरेव बलाद् गरीयसी=बुद्धि ही बल से बड़ी है।

## भाषा बनाओ

भोजनस्य चिकीर्षास्ति चन्द्रपालनरेन्द्रयोः ।
हसनं पठने न कदापि वरं दिवसे शयनं बहुहानिकरम् ॥
पठित्वाऽहं गमिष्यामि जलं पीत्वा च शीतलम् ।
लिखित्वा रामदेवेन पत्रमेकं न प्रेषितम् ।
धर्मं मत्वा महीपाला राज्यं हित्वा वनं गताः ।

किं जल्पितं तेन सुधाकरेण । विश्वस्य कर्त्ता भुवनस्य गोप्ता प्रलयस्य कर्त्ता जगदीश एव । गुरुकुलस्य सखे ! व्रतिनः सर्वे ।

## संस्कृत बनाओ ।

चन्द्रपाल और नरेन्द्र की भोजन करने की इच्छा है । पढ़ने में हँसना कभी भी अच्छा नहीं । दिन में सोना बहुत नुकसान करता है । पढ़कर और ठण्डा पानी पीकर मैं जाऊँगा । रामदेव ने एक भी पत्र लिखकर नहीं भेजा । राजा लोग धर्म को मानकर राज्य को छोड़कर वन को गये थे । उस सुधाकर ने क्या कहा ! संसार का बनाने वाला रक्षा करने वाला तथा नाश करने वाला केवल ईश्वर ही है । हे मित्र गुरुकुल के सब ब्रह्मचारी हैं ।

———❀———

## अथ तद्धितप्रकरणम् ।

१—समर्थों में प्रथमा समर्थ प्रातिपादिक से विकल्प करके प्रत्यय होता है । यह 'प्राग्दिशोविभक्तिः' इस सूत्र तक अधिकार है ।

२—अश्वपति आदि शब्दों से प्राग्दीव्यतीय अर्थों में अण् प्रत्यय होता है । यथा आश्वपतम् = अश्वपति की सन्तानादि । गाणपतम्=गणपति की सन्तानादि । साभापतम् = सभापति का व्याख्यानादि ।

३—दिति अदिति आदित्य और प्रत्युत्तर पद प्रातिपदिक

से प्राग्दीव्यतीय अर्थों में एय (य) प्रत्यय होता है। यथा- दितेरपत्यं दैत्यः। अदितेरपत्यम्—आदित्यः।

४—यम् 'प्रत्याहार' परे हो तो हल् से परे यम् का विकल्प से लोप होता है। यथा—आदित्यस्यापत्यम् आदित्यः।

५—प्राग्दीव्यतीय अर्थों में देव शब्द से यञ् और अञ् प्रत्यय होते हैं। यथा—देवस्यापत्यादि-दैव्यम्। दैवम्।

६—उत्स आदि प्रातिपादिकों से प्राग्दीव्यतीय अर्थों में अञ् प्रत्यय होता है। यथा—औत्सः।

७—'धान्यानां भवने क्षेत्रे खञ्' इस सूत्र से पूर्व २ अर्थों में स्त्री और पुंन शब्दों से यथाक्रम नञ् और स्नञ् प्रत्यय होते हैं। यथा—स्त्रीषु भवम् स्त्रैणम्। पुंसु भवम् पौंस्नम्। स्त्रीणां समूहः-स्त्रैणम्। पुंसां समूहः—पौंस्नम्। स्त्रीभ्यो हितम्-स्त्रैणम्। पुंभ्यो हितम्-पौंस्नम्।

८—षष्ठी समर्थ प्रातिपदिक से अपत्यार्थ में उक्त और वक्ष्यमाण प्रत्यय होते हैं।

९—तद्धित प्रत्यय परे हो तो भसंज्ञक उवर्णान्त अङ्ग को गुण होता है। यथा—उपगोरपत्यम्-औपगवः। आश्वपतः। दैत्यः। स्त्रैणः। पौंस्नः।

१०—अपत्यय से विवक्षित पौत्र आदि गोत्रसंज्ञक होते हैं।

११—गोत्र में एक ही प्रत्यय होता है। यथा—औपगवः।

१२—गोत्रापत्य में गर्ग आदि प्रातिपादिकों से यञ् (य) प्रत्यय होता है। यथा गार्ग्यः=गर्ग गोत्रीय सन्तान वात्स्यः वत्सगोत्रीय सन्तान।

१३—स्त्रीलिङ्ग भिन्न तत्कृत बहुवचन में वर्तमान यञ् (य) और अञ् (अ) गोत्र प्रत्ययों का लुक् होता है। गर्गाः। वत्साः। विदाः।

१४—वंश में पित्रादि के जीते हुये पौत्र आदि का अपत्य युव संज्ञक होता है।

१५—स्त्रीलिङ्ग को छोड़कर युवापत्य की विवक्षा में गोत्र, प्रत्ययान्त से ही प्रत्यय होता है।

१६—गोत्र में यञन्त और इञन्त प्रातिपदिक से फक् प्रत्यय होता है।

१७—अङ्ग से परे प्रत्यय के आदि फ, ढ, ख, छ और घ को यथाक्रम आयन्, एय् ईन, ईय और इय् आदेश होते हैं। यथा—नड + फक् = नड़ + आयन् + अ = नाडायनः। गार्ग्य + आयन् + अ = गार्ग्यायणः। वाराणसी + ढ = वाराणसी। एय् + अ = वाराणसेयः। आत्मन् + ख = आत्मन् ईन + अ = आत्मनीनः। त्वद् + छ = त्वद् + ई + अय् = त्वदीयः। क्षत्र + घ = क्षत्र + इय् + अ = क्षत्रियः।

१८—अदन्त प्रादिपदिक से अपत्य अर्थ में इञ् प्रत्यय होता है। यथा—दत्त + इञ् = दात्तिः। रुद्र + इञ् = रौद्रि।

१९—बाहु आदि शब्दों से अपत्य अर्थ में इञ् प्रत्यय होता है। यथा—बाहु + इ = बाहविः। उडुलोमिन् + इ = औडुलौमिः।

२०—ऋषि वर्जित पुत्रादि शब्दों से अनन्तरापत्य में विदादि प्रातिपदिकों से गोत्रापत्य में अञ् प्रत्यय होता है। यथा विदस्य गोत्रापत्यम्—वैदः। पुत्रस्यापत्यं पौत्रः। दुहितुरपत्यं दौहित्रः।

२१—शिव आदि प्रातिपदिकों से अपत्य अर्थ में अण् (अ) प्रत्यय होता है। यथा—शिवास्यापत्यम् शैवः। गाङ्गः।

२२—ऋषि अन्धक वृष्णि और कुरु शब्द से अपत्य अर्थ में अण् प्रत्यय होता है। यथा—वासिष्ठः। वैश्वामित्रः। श्वाफल्कः। वासुदेवः। नाकुलः। साहदेव।

२३—संख्यावाची सम् तथा भद्र शब्द जिसके पूर्व हों ऐसे मातृ शब्द से अपत्य अर्थ में अण् प्रत्यय और अन्त को उकारादेश होता है। यथा—द्वयोर्मात्रोरपत्यम् द्वैमातुरः। षाण्मातुरः। सांमातुरः भाद्रमातुरः।

२४—ओ प्रत्ययान्त प्रतिपदिकों से अपत्यार्थ में ढक् प्रत्यय होता है। विनता + ढक् विनता + एय = वैनतेयः = गरुड़।

२५—कन्या शब्द से अपत्यार्थ में अण् प्रत्यय और कन्या शब्द को कनीन आदेश होता है। कानीनो व्यासः। कानीनः कर्णः।

२६—राजन् तथा श्वशुर शब्द से अपत्यार्थ में यत् प्रत्यय होता है।

२७—भाव, कर्म वर्जित यकारादि प्रत्यय परे हो तो अन्नन्त अङ्ग प्रकृति से रहता है। यथा—राजन्यः। श्वशुर्यः।

२८—अण् प्रत्यय परे हो तो अन् प्रकृति से रहता है। राजनः

२९—क्षत्र शब्द से अपत्यार्थ में घ प्रत्यय होता है। क्षत्रियः।

३०—रेवता आदि प्रातिपादिकों से अपत्यार्थ में ठक् प्रत्यय होता है।

३१—अङ्ग से परे प्रत्यय के आदि ठ को इक् आदेश होता है। यथा—रेवती + इक = रैवतिकः।

३२—क्षत्रिय वाची जनपद शब्द से अपत्यार्थ में अञ् प्रत्यय होता है। यथा—पाञ्चालः।

३३—क्षत्रिय वाचक कुरु आदि जनपद शब्दों से अपत्यार्थ में एय प्रत्यय होता है। यथा—कौरव्यः। नैषध्यः।

३३—क्षत्रिय वाचक जनपद शब्दों से विहित अञादि प्रत्यय तद्राजक संज्ञक होते हैं।

३४—यदि उस तद्राज संज्ञक प्रत्यय से ही बहुवचन हुआ हो तो स्त्रीलिङ्ग भिन्न बहु अर्थ में वर्त्तमान तद्राजसंज्ञक प्रत्यय का लुक् होता है। यथा—इक्ष्वाकवः। पञ्चालः। अङ्गाः। वङ्गः।

३६—कम्बोज शब्द से उत्पन्न तद्राज संज्ञक प्रत्यय का लुक् होता है। यथा—कम्बोजः। कम्बोजौ। कम्बोजाः।

३७—तृतोया समर्थ राग विशेष वाची शब्द से रक्त अर्थ में यथाविहित ( अणादि ) प्रत्यय होता है। यथा—कषायेण रक्तं वस्त्रं काषायम्।

३८—तृतीया समर्थ नक्षत्र विशेष वाची शब्द से युक्तकाल अर्थ में अण् प्रत्यय होता है।

३९—अण् प्रत्यय परे हो तो नक्षत्र वाची तिष्य और पुष्य के यकार का लोप होता है। तिष्येण युक्तं तैषमहः। पौषमहः।

४०—यदि विशेषकाल वाच्य न हो तो नक्षत्र विशेषवाचक शब्द से उत्पन्न प्रत्यय का लुप् होता है। यथा—अद्य पुष्पः।

४१—तृतीया समर्थ प्रातिपदिक से 'दृष्टं साम' इस अर्थ में अण् प्रत्यय होता है। वसिष्ठेन दृष्टं वासिष्ठं साम वैश्वामित्रम्।

४२—तृतीया समर्थ वामदेव शब्दसे 'दृष्टं साम' इस अर्थ में ड्यत् और ड्यप्रत्यय होते हैं। वामदेवेन दृष्टं साम वामदेव्यम्।

४३—तृतीया समर्थ प्रातिपदिक से 'परिवृत रथ' इस अर्थ में अण् प्रत्यय होता है। यथा—वस्त्रेण परिवृतो रथः—वास्त्रो-रथः=वस्त्र से मढ़ा हुआ रथ।

४४—सप्तमी समर्थ अमत्र ( पात्र ) वाचक प्रातिपदिक से उद्धृत इस अर्थ में अण् प्रत्यय होता है। शरावे उद्धृतः शराव ओदनः।

४५—सप्तमी समर्थ प्रातिपदिक से 'संस्कृत भक्ष' इस अर्थ में अण प्रत्यय होता है। यथा—भ्राष्ट्रे संस्कृताः-भ्राष्ट्राः-यवाः।

४६—प्रथमा समर्थ देवता वाचक शुक्र शब्द से षष्ठ्यर्थ में घन् प्रत्यय होता है। यथा—शुक्रो देवता यस्य शुक्रियम्।

४७—प्रथमा समर्थ देवता वाचक सोम शब्द से षष्ठ्यर्थ में ट्यण प्रत्यय होता है। यथा सोमो देवता यस्य-सौम्यं सूक्तम्।

४७—'सास्य देवता' इस अर्थ में वायु ऋतु पितृ और उषस् शब्द से यत् प्रत्यय होता है। यथा—वायुर्देवता यस्य वायव्यं सूक्तम्। ऋतव्यम्।

४९—कृत् और सार्वधातुक वर्जित यकारादि तथा च्वि प्रत्यय परे हो तो ऋदन्त अङ्ग को रीङ् आदेश होता है। यथा—

पितरो देवता यस्य पित्र्यम्। उषः देवता यस्य उषस्यम्।

५०—पिता का भाई वाच्य होने पर पितृ शब्द से व्यत् प्रत्ययान्त पितृव्य, माता का भाई वाच्य होने पर मातृ शब्द से डुलच् प्रत्यान्त मातुल एवं उक्त दोनों के पिता वाच्य होने पर दोनों शब्दों से डामहच् प्रत्ययान्त मातामह तथा पितामह शब्द निपातित किये हैं।

५१—षष्ठी समर्थ प्रातिपदिक से समूह अर्थ में अण् प्रत्यय होता है। यथा—काकानां समूहः काकम्। वाकम्।

५२—षष्ठी समर्थ भिक्षादि शब्दों से समूह अर्थ में अण् प्रत्यय होता है। यथा—भिक्षाणां समूहो भैक्षम्। गर्भिणीनां समूहो गर्भिणम्।

५३—अपत्य भिन्न अर्थ में अण् प्रत्यय परे हो तो इन्नन्त अङ्ग प्रकृति से रहता है। यथा—युवतीनां समूहो यौवतम्।

५४—षष्ठी समर्थ ग्रामजन और बन्धु शब्द से समूह अर्थ में तल् प्रत्यय होता है। यथा—ग्रामाणां समूहो ग्रामता जनानां समूहो जनता। बन्धूना समूहो बन्धुता।

५५—षष्ठी समर्थ अचित्तार्थ हस्तिन् और धेनु शब्द से ठक् प्रत्यय होता है।

५६—इसन्त उसन्त उगन्त और तान्त अङ्ग से परे ठ को क आदेश होता है। यथा—सर्पिषा संस्कृतः सूपः सार्पिष्कः। सक्तूनां समूहः साक्तुकम्। हस्तिनां समूहः हास्तिकम्। धेनूनां समूहः धैनुकम्।

५७—द्वितीया समर्थ प्रातिपदिक से अधीते ( पढ़ने ) और वेद ( जानने ) अर्थ में अणादि प्रत्यय होते हैं।

५८—ञित् णित् कित् तद्धित प्रत्यय परे हों तो यकार तथा वकार से परे अचों के आदि अच् को वृद्धि न हो अपितु उन यकार और वकार से पूर्व ऐच् का आगम होता है। यथा—व्याकरणमधीते वेद वा—वैयाकरणः।

५६—द्वितीया समर्थ क्रमादि प्राति पदिकों से अधीते और वेद अर्थ में वुन् प्रत्यय होता है। यथा—क्रममधीते वेत्ति वा क्रमकः। पदकः। शिक्षकः। मीमांसकः।

६०—प्रथमा समर्थ अस्ति समानाधिकरण प्रातिपदिक से तन्नाम वाच्य हो तो अस्मिन् देशे इस अर्थमें यथाविहित प्रत्यय होते हैं। यथा—उदुम्बराः सन्त्यस्मिन् देशे-औदुम्बरः देशः। पर्वता अस्मिन् देशे सन्ति-पार्वतः देशः।

६१—तृतीया समर्थ प्रातिपदिक से देश नाम वाच्य हो तो निर्वृत्त अर्थ में यथाविहित प्रत्यय होता है। यथा—कुशाम्बेन निर्वृत्ता नगरी कौशाम्बरी नगरी।

६२—षष्ठी समर्थ प्रातिपदिक से निवास अर्थ में यथाविहित प्रत्यय हो, देशनामधेय गम्यमान होने पर। शिवीनां निवासो देशः—शैवः।

६३—अदूरभव ( समीप ) अर्थ में षष्ठी समर्थ प्रातिपदिक से यथाविहित अण् प्रत्यय होता है। यथा—हिमालस्य दूर भवोदेशो हैमालयः।

६४—जनपद वाच्य हो तो उत्पन्न चातुरर्थिक प्रत्यय का लुप् हो।

६५—तद्धित के लुप् होने पर व्यक्ति ( लिङ्ग ) और वचन प्रकृति के तुल्य होते हैं। यथा—पञ्चालां निवासो जनपदः—पञ्चालाः। कुरवः। अङ्गाः। वङ्गाः। कलिङ्गाः।

६६—वरण आदि प्रातिपदिकोंसे उत्पन्न चातुरर्थिक प्रत्यय का लुप् होता है। यथा—वरणानां दूर भवं नगरम् वरणाः।

६७—कुमुद नड् और वेतस् शब्दों से चातुरर्थिक ड्मतुप् प्रत्यय होता है।

६८—झयन्त से परे मतुप् के मकार को वकारादेश होता है। यथा—कुमुदाः अस्मिन् सन्तीति कुमुद्वान्-नड्वान्।

६९—यवादि गणपठित शब्दों को छोड़कर मकारान्त और

मकारोपध अवर्णान्त और अयर्णोपध शब्दों से परे मतुप् के मकार को वकारादेश होता है। यथा-चेतसः अस्य सन्तीति चेतस्वन्।

७०—नड और शाद शब्द से चातुरर्थिक ड्वलच् प्रत्यय होता है। यथा-नडाः अस्मिन् सन्तीति नड्वलः। शादः अस्मिन् सन्तीति शाद्वलः।

७१—शिखा शब्द से चातुरर्थिक वलच् प्रत्यय होता है। यथा—शिखावलं नाम नगरम्। शिखावलो मयूरः।

७२—अपत्यादि और चातुरर्थिक से भिन्न ( शेष ) अर्थों में अणादि प्रत्यय होते हैं। यथा-चक्षुषा गृह्यते चाक्षुषं रूपम्। श्रवणेन गृह्यते श्रावणः शब्दः। औपनिषदः पुरुषः। दृशदि पिष्टः-दार्षदाः सक्तवः। चतुर्भिरुह्यते चातुरं शकटम्।

७३—राष्ट्र और अवार पार शब्दों से यथासंख्य शैषिक घ और ख प्रत्यय होते हैं। यथा-राष्ट्रे जातो भवो वा राष्ट्रियः। अवारपारीणः।

७४—ग्राम शब्द से शैषिक य और खञ् प्रत्यय होते हैं। यथा-ग्रामे भवो जातो वा-ग्राम्यः। ग्रामीणः।

७५—नदी आदि प्रातिपदिकों से शैषिक ढक् प्रत्यय होता है। यथा—नद्यां जातं भवं वा नादेयं जलम्। माहेयमन्नम्। वाराणसेयम् शाटम्।

७६—दक्षिणा पश्चात् और पुरस् शब्द से शैषिक त्यक् प्रत्यय होता है। यथा-दाक्षिणात्यः। पाश्चात्यः पौरस्त्यः।

७७—दिव् प्राच् अवाच् और प्रतिच् शब्द से शैषिक यत् प्रत्यय होता है। यथा-दिवि जातम्-दिव्यम्। प्राचि प्रदेशे जातं भवं वा प्राच्यम्। अवाच्यम्, उदीच्यम्।

७८—अव्ययों से शैषिक त्यप् प्रत्यय होता है। यथा-समीपे सह वा जातः अमात्यः। इहत्यः। क्वत्यः। ततस्त्यः। तत्रत्यः।

७९—जिस समुदाय के मध्य में अचों का आदि अच् वृद्धि हो वह वृद्ध संज्ञक होता है।

८०—त्यदादि शब्द रूप भी वृद्ध संज्ञक होते हैं।

८१—वृद्ध संज्ञक प्रातिपदिक से शैषिक छ प्रत्यय होता है। यथा—शालासु भवः शालीयः। मालीयः। तस्यायम्—तदीयः।

८२—गहादि प्रातिपदिकों से शैषिक छ प्रत्यय होता है। यथा—गहीयः। गहो देशविशेषः।

८३—युष्मद् और अस्मद् शब्दों से शैषिक खञ् छ और अण् प्रत्यय होते हैं। यथा—युवयोः युष्माकं वा अयं युष्मदीयः। आवयोः अस्माकं वा अयम् अस्मदीयः।

८४—खञ् और अण् प्रत्यय परे हो तो युष्मद् और अस्मद् शब्दों को यथासंख्य युष्माक और अस्माक आदेश होते हैं। यथा—युवयोः युष्माकं वा अयम्-यौष्माकीणः आवयोः अस्माकं वा अयम्-आस्माकीनः। युवयोः युष्माकं वा अयम् यौष्माकः। आवयोः अस्माकं वा अयम् आस्माकः।

८५—खञ् और अण् प्रत्यय परे हों तो एक वचन में युष्मद् और अस्मद् शब्दों को यथासंख्य तवक और ममक आदेश होते हैं। यथा तव अयम् तावकीनः, तावकः। मम अयम्-मामकीनः, मामकः।

८६—प्रत्यय और उत्तर पद परे हों तो एक वचन में वर्त्तमान युष्मद् और अस्मद् के मपर्यन्त भाग को त्व और म आदेश होते हैं। यथा—तव अयं त्वदीयः। मम अयम् मदीयः।

८७—मध्य शब्द से शैशिक म प्रत्यय होता है। यथा—मध्ये भवः मध्यमः।

८८—कालवाचक शब्दों से शैषिक ठञ् प्रत्यय होता है। यथा—मासे भवम् मासिकम्। काले भवं कालिकम्। संवत्सरे भवं सांवत्सरिकम्। सायं प्रातः भवम् सायंप्रातिकम्।

८६—कालवाचक प्रावृट् ( वर्षाऋतु ) शब्द से शैषिक एण्य प्रत्यय होता है। यथा—प्रावृषि भवः प्रावृषेण्यः।

६०—कालवाचक सायम् चिरम् प्राह्णे प्रगे और अव्यय शब्दों से शैषिक ट्यु और ट्युल् प्रत्यय हों और ट्यु और ट्युल् को तुट् का आगम होता है। यथा—सायं भवम्—सायन्तनम्। चिरन्तनम्, प्राह्णेतनम् = पूर्वाह्णकालोत्पन्नम्। प्रगेतनम् = प्रातः कालोत्पन्नम्। दोषातनम् = रात्रिभवम्

६१—सप्तमी समर्थ प्रातिपदिक से जात अर्थ में यथाविहित प्रत्यय होते हैं। स्रुघ्ने जातः—स्रौघ्नः। राष्ट्रे जातो राष्ट्रियः। अवारपारे जातः अवारपारीणः। मथुरायां जातो माथुरः।

६२—सप्तमी समर्थ प्रावृष् शब्द से जात अर्थ में ठप् प्रत्यय होता है। यथा—प्रावृषि जातः प्रावृषिकः।

६३—सप्तमी समर्थ ङ्यन्त आबन्त और प्रातिपदिक से प्रायभव अर्थ में यथाविहित प्रत्यय होते हैं। यथा स्रुघ्ने प्रायेण बाहुल्येन भवति—स्रौघ्नः पुरुषः। मथुरायां प्रायेण भवति माथुरा मल्लः। वाराणस्यां प्रायेण बाहुल्येन भवति वाराणसेयो शाटिका।

६४—सप्तमी समर्थ ङ्यन्त आबन्त और प्रातिपदिक से सम्भूत अर्थ में यथाविहित प्रत्यय होता है। यथा—प्रयागे सम्भवति—प्रायागम् दृढबीजम्।

६५—सप्तमी समर्थ कोश ( रेशम ) शब्द से सम्भूत अर्थ में ढञ् प्रत्यय होता है। यथा कौशेयं वस्त्रम्। कौशेयी शाटिका।

६६—सप्तमी समर्थ ङ्यन्त आबन्त और प्रातिपदिक से भव अर्थ में यथाविहित प्रत्यय होता है। यथा हरिद्वारे भवम् हारिद्वारं गुरुमण्डलम्। मथुरायां भवा—माथुरी भार्या।

६७—सप्तमी समर्थ दिगादि प्रातिपदिकों से भव अर्थ में यत् प्रत्यय होता है। दिशि भवं दिश्यम्। वर्गे भवम्—वर्ग्यम्।

९८—सप्तमी समर्थ शरीर अवयव वाचक प्रातिपादिकों से भव अर्थ में यत् प्रत्यय होता है। यथा—दन्त्येषु भवा—दन्त्या पीड़ा। कर्णे भवम्—कर्ण्यम्। ओष्ठयोर्भवम् ओष्ठ्यम्।

९९—सप्तमी समर्थ अध्यात्मादि शब्दों से भव अर्थ में ठञ् प्रत्यय होता है। यथा—आत्मनीत्यध्यात्मम् अध्यात्मं भवम् आध्यात्मिकम्। शोकमोहज्वरादिजन्यं दुःखम्।

१००—ञित् णित् कित् तद्धित प्रत्यय परे हों तो अनुशतिक आदि गणपठित पूर्वपद और उत्तरपद के अचों के आदि अच् को वृद्धि होती है। यथा-देवेष्वित्यधिदेवम् अधिदेवे भवम् आधिदैविकम् अग्न्यादिजन्यंदुःखम्। भूतेष्वित्यधिभूतम् अधिभूतं भवम्—आधिभौतिकम् व्याघ्रसर्पादिजन्यंदुःखम्। इह लोके भवम् ऐहलौकिकम्। परलोके भवम् पारलौकिकम्।

१०१—सप्तमी समर्थ जिह्वामूल और अङ्गुलि शब्द से भव अर्थ में छ प्रत्यय होता है। यथा जिह्वामूले भवम्—जिह्वामूलीयम्। अङ्गुलौ भवम् अङ्गुलीयम्।

१०२—सप्तमी समर्थ वर्गान्त प्रातिपदिक से भव अर्थ में छ प्रत्यय होता है। तथा—कवर्गे भवम् कवर्गीयम्। चवर्गीयम्। तवर्गीयम्। टवर्गीयम्। पवर्गीयम्।

१०३—पञ्चमी समर्थ प्रातिपदिक से आगत अर्थ में यथाविहित प्रत्यय होता है। यथा—स्रुघ्नादागतः—स्रौघ्नः।

१०४—पञ्चमी समर्थ आय स्थानवाचक प्रातिपदिकों से आगत अर्थ में ठक् प्रत्यय होता है। यथा—शुल्कशालाया आगतः—शौल्कशालिकः। आकारादागतम् आकरिकम्।

१०५—पञ्चमी समर्थ विद्यासम्बन्धि और योनि सम्बन्धि प्रातिपदिकों से आगत अर्थ में वुञ् प्रत्यय होता है। यथा—उपाध्यायादागतः—औपाध्यायकः। पितामहादागतः—पैतामहकः।

१०६—पञ्चमी समर्थ हेतु और मनुष्यवाचक प्रातिपदिकों

से आगत अर्थ में विकल्प से रूप्य प्रत्यय होता है । यथा—समादागतम्-समरूप्यम्, समीयम् । देवदत्तरूप्यम्, देवदत्तम् ।

१०७—पञ्चमी समर्थ हेतु और मनुष्य वाचक प्रातिपदिकों से आगत अर्थ में मयट् प्रत्यय भी होता है । यथा-समादागतम्—सममयम् । देवदत्तादागतम्-देवदत्तमयम् ।

१०८—पञ्चमी समर्थ ल्यबन्त आवन्त और प्रातिपदिकों से प्रभवति अर्थ में यथाविहित प्रत्यय होता है । यथा-हिमवतः प्रभवति हैमवती गङ्गा ।

१०९—पन्था और दूत वाच्य हो तो द्वितीया समर्थ शब्द से यथाविहित प्रत्यय होते हैं । यथा—स्रुघ्नं गच्छति-स्रौघ्नः पन्था दूतो वा ।

११०—द्वार वाच्य हो तो द्वितीया समर्थ शब्द से अभिनिष्क्रामति अर्थ में यथाविहित प्रत्यय होते हैं । यथा—स्रुघ्नमभिनिष्क्रामति-स्रौघ्नं कान्यकुब्जद्वारम् ।

१११—ग्रन्थ वाच्य हो तो द्वितीया समर्थ शब्द से अधिकृत्य कृतग्रन्थ अर्थ में यथाविहित प्रत्यय होते हैं । यथा— शरीरमधिकृत्य कृतो ग्रन्थः शारीरकीयः शारीरकं भाष्यम् । शरीरस्यायं शारीरो जीवात्मा तमधिकृत्येत्यर्थः ।

११२—निवास समानाधिकरण प्रथमा समर्थ प्रातिपदिक से षष्ठ्यर्थ में यथाविहित प्रत्यय होते हैं । वाराणसी निवासोऽस्य वाराणसेयः । ग्रामो निवासो यस्य सः ग्राम्यः, ग्रामीणः ।

११३—तृतीया समर्थ प्रातिपदिक से प्राक्त अर्थ में यथाविहित प्रत्यय होते हैं । यथा-पाणिनिना प्राक्तं पाणिनीयं व्याकरणम् । प्रथमप्रकाशितमित्यर्थः ।

११४—षष्ठी समर्थ प्रातिपदिक से इदम् इस अर्थ में यथाविहित प्रत्यय होते है । यथा—राज्ञः इदम्—राजकीयम् । उपगोरिदम्-औपगवम् ।

११५—षष्ठी समर्थ ङ्यन्त आबन्त और प्रातिपदिक से विकार अर्थ में यथाविहित प्रत्यय होते हैं। विकार अर्थ में अश्मन् शब्द के टि भाग का लोप भी होता है। यथा—अश्मनो-विकार:—आश्म:। भास्मन:। मात्तिकोघट:।

११६—षष्ठी समर्थ प्राणि ओषधि और वृक्षवाचक प्राति-पदिकों से अवयव और विकार अर्थ में यथाविहित प्रत्यय होते हैं। यथा मयूरस्यावयवा विकारो वा मायूर:। कापोत:। मोर्वं काण्डं भस्म वा। पैप्पलम्।

११७—षष्ठी समर्थ प्रकृतिमात्र से भक्ष्य और आच्छादन अर्थ से भिन्न विकार और अवयव अर्थ में विकल्प से लोक में मयट् प्रत्यय होता है। यथा—अश्ममयम्, आश्मनम्।

११८—षष्ठी समर्थ वृद्धादि और शरीर आदि प्रातिपदिकों से भक्ष्य आदि आच्छादन रहित विकार और अवयव अर्थ में लोक विषयक प्रयोग होने पर नित्य मयट् प्रत्यय होता है। यथा—आम्रमयम्। शरमयम् त्वङ्मयम्।

११९—षष्ठी समर्थ गो शब्द से पुरीष वाच्य हो तो इदम् अर्थ में मयट् प्रत्यय होता है। गो: पुरीषं गोमयम्

१२०—षष्ठी समर्थ गो और पयस् शब्द से विकार और अवयव अर्थ में यत् प्रत्यय होता है। यथा—गोर्विकारोऽवयवो-वा गव्यम्। पयसोविकार:—पयस्यम्।

१२१— 'तद्वहति रथयुगप्रासङ्गम्'—इस सूत्र तक ठक् प्रत्यय का अधिकार है।

१२२—तृतीया समर्थ ङ्यन्त आयन्त और प्रातिपादिक से दीव्यति खनति जयति और जित अर्थ में ठक् प्रत्यय होता है। यथा—अक्षैर्दीव्यति—आक्षिक:। अभ्रया खनति आभ्रिक:। अक्षै-र्जयति—आक्षिक:। अक्षैर्जितम्—आक्षिकम्।

१२३—तृतीया समर्थ प्रातिपादिक से संस्कृत अर्थ में ठक्

प्रत्यय होता है। यथा—दध्ना संस्कृतम्—दाधिकम्। मरीचिभिः संस्कृतम्—मारीचिकम् शाकम्।

१२४—तृतीया समर्थ प्रातिपदिक से तरति अर्थ में ठक् प्रत्यय होता है। यथा—उडुपेन तरति-औडुपिकः।

१२५—तृतीयः समर्थ प्रातिपदिक से चरति (जाना खाना) अर्थ में ठक् प्रत्यय होता है। यथा—हस्तिना चरति हास्तिकः। शकटेन चरति—शाकटिकः। दध्ना चरति खादति दाधिकः। मिष्टेन चरति = भक्षयति मैष्टिकः।

१२६—तृतीया समर्थ प्रातिपदिक से संसृष्ट (मिश्रित) अर्थ में ठक् प्रत्यय होता है। यथा—दध्ना संसृष्टं दाधिकम्।

१२७—द्वितिया समर्थ प्रातिपदिक से उञ्छति अर्थ में ठक् प्रत्यय होता है। यथा—बदराण्युञ्छति बादरिकः।

१२८—द्वितीया समर्थ प्रातिपदिक से रक्षति अर्थ में ठक् प्रत्यय होता है। यथा—समाजं रक्षति सामाजिकः। समाजिकी।

१२९—द्वितीया समर्थ शब्द और दर्दुर प्रातिपादिकों से करोति अर्थ में ठक् प्रत्यय होता है। यथा—शब्दं करोति—शाब्दिको वैयाकरणः। दार्दुरिकः—कुम्भकारः।

१३०—द्वितीया समर्थ धर्म और अधर्म प्रातिपदिक से चरति अर्थ में ठक् प्रत्यय होता है। यथा—धर्मं चरति धार्मिकः। अधर्मं चरति—आधार्मिकः। धार्मिकी। आधार्मिकी।

१३१—शिल्प सामानाधिकरण प्रथमासमर्थ प्रातिपदिक से षष्ठ्यर्थ में ठक् प्रत्यय होता है। मृदङ्गवादनं शिल्पं यस्य मार्दङ्गिकः मार्दङ्गिकी। पटहवादनं शिल्पं यस्य पाटहिकः। पाटहिकी।

१३२—प्रहरण (चलाना) सामानाधिकरण प्रथमासमर्थ प्रातिपदिक से षष्ठ्यर्थ में ठक् प्रत्यय होता है। यथा—असिः प्रहरणं यस्य—आसिकः। आसिकी। धानुष्कः। धानुष्की।

१३३—शील समानाधिकरण प्रथमासमर्थ प्रातिपदिक से

षष्ठ्यर्थ में ठक् प्रत्यय होता है। यथा अपूपभक्षणं शीलं यस्य आपूपिकः। आपूपिकी।

१३४—सप्तमी समर्थ निकट प्रातिपदिक से वसति अर्थ में ठक् प्रत्यय होता है, यथा नैकटिको भिक्षुः।

१३५—तस्मै हितम् इस सूत्र तक यत् प्रत्यय का अधिकार है

१३६—द्वितीया समर्थ रथ युग और प्रासङ्ग प्रतिपदिक से वहति अर्थ में यत् यत्यय होता है यथा—रथं वहति रथ्यः। युग्यः प्रासङ्ग्यः।

१३७—द्वितीया समर्थ धुर् प्रातिपदिक से वहति अर्थ में यत् और ढक् प्रत्यय होते हैं। यथा—धुर्यः। धौरेयः।

१३८—तृतीया समर्थ नौ वयस धर्म विष मूल ( नवना ) मूल ( सम ) सीता ( पटेला ) और तुला ( तराजू ) प्रातिपदिकों से यथाक्रम तार्य, तुल्य प्राप्य, वध्य, आनाम्य सम, समित और सम्मित अर्थ में यत् प्रत्यय होता है। यथा—नावा तार्यम् नाव्यम्। वयसा तुल्यः वयस्यः। धर्मेण प्राप्यः धर्म्योऽपवर्गः विषेण वध्यः विष्यः मूलेन आनाम्यम्—मूल्यम्। मूलेन समः मूल्यः पटः। सीतया समितम्। सीत्यं क्षेत्रम तुलया सम्मितम् तुल्यं धान्यम्।

१३९—सप्तमी समर्थ प्रातिपादिक से साधु अर्थ में यत् प्रत्यय होता है। यथा—अग्रे साधुः—अग्रयः प्रवीण इत्यर्थः। सामसु साधु सामन्यः। कर्मण्यः। शरण्यः।

१४०—सप्तमी समर्थ सभा प्रातिपदिक से साधु अर्थ में य प्रत्यय होता है। यथा—सभायां साधुः—सभ्यः।

१४१—'तेन क्रीतम्' इस सूत्रतक छ प्रत्ययका अधिकार है।

१४२—उवर्णान्त और गवादि प्रातिपदिकों से प्राक्क्रीतीय अर्थों में यत प्रत्यय होता है। यथा—शङ्कवे हितम् शङ्कव्यं दारु। गवे हितम् गव्यम्।

१४३—चतुर्थी समर्थ प्रातिपदिक से हित अर्थ में यथाविहित प्रत्यय होता है। यथा—वत्सेभ्यो हितः वत्सीयो गोधुक्।

१४४—शरीर अवयव वाचक प्रातिपदिक से हित अर्थ में यत् प्रत्यय होता है। दन्तेभ्यो हितम् दन्त्यम्। कण्ठाय हितम्-कण्ठ्यम्। नासिकायै हितम् नस्यम्। नाभये हितम् नाभ्यम्।

१४५—चतुर्थी समर्थ आत्मन् विश्वजन और भोगोत्तरपद प्रातिपदिक से हित अर्थ में ख प्रत्यय होता है।

१४६—ख प्रत्यय परे हो तो आत्मन् और अध्वन् प्रकृति से रहते हैं। यथा—आत्मने हितत्–आत्मनीनम्। विश्वजनाय हितम् विश्वजनीनम्। मातृभोगाय हितः मातृ भोगीणः। पितृभोगीणः।

१४७—'तेन तुल्यं क्रिया चेद् वतिः' इस सूत्र तक ठञ् प्रत्यय का अधिकार है।

१४८—तृतीया समर्थ प्रातिपदिक से क्रीत अर्थ में यथा—विहित प्रत्यय होता है। यथा—सप्तत्या क्रीतम्–साप्ततिकम्। प्रस्थेन क्रीतम्–प्रास्थिकम्।

१४९—षष्ठी समर्थ सर्व भूमि और पृथिवी शब्द से ईश्वर अर्थ में यथाक्रम अण् और अञ् प्रत्यय होते हैं।

१५०—ञित् णित् कित् तद्धित प्रत्यय परे हो तो अनुशतिकादि गण पठित पूर्वपद और उत्तरपद के अचों के आदि अच् को वृद्धि होती है। यथा—सर्वभूमेरीश्वरः—सार्वभौमः। पृथिव्या ईश्वरः—पार्थिवः।

१५१—परिमाण समानाधिकरण प्रथमा समर्थ पंक्ति दश ) विंशति, त्रिंशत्, चत्वारिंशत् पञ्चाशत्, षष्टि, सप्तति अशीति नवति और शत ये दश शब्द षष्ठ्यर्थ में निपातन किये गये हैं।

१५२—द्वितीयासमर्थ प्रातिपदिक से अर्हति इस अर्थ में यथाविहित प्रत्यय होता है। श्वेतच्छत्रमर्हति श्वेतच्छत्रकः।

१५३—द्वितीयासमर्थ दण्ड आदिप्रातिपदिकों से अर्हति इस

अर्थ में य प्रत्यय होता है। दण्डमर्हति दण्ड्यः वधमर्हति वध्यः।

१५४—तृतीया समर्थ कालवाचक प्रातिपदिक से निर्वृत्त इस अर्थ में ठञ् प्रत्यय होता है। अह्ना निर्वृत्तम्-आह्निकम्।

१५५—तृतीया समर्थ प्रातिपदिक से क्रियासमानाधिकरण तुल्य अर्थ में वति प्रत्यय होता है। यथा ब्राह्मणेन तुल्यम् ब्राह्मणवत् अधीते। क्षत्रियवत् शूरायते।

१५६—सप्तमी तथा षष्ठी समर्थ प्रातिपदिक से इवार्थ में वति प्रत्यय होता है। यथा—मथुरायामिव मथुरावत् स्रुघ्ने प्राकाराः। नरेन्द्रस्येव नरेन्द्रवत् महेन्द्रस्य गावः।

१५७—षष्ठी समर्थ प्रातिपदिक से भाव अर्थ में त्व और तल् प्रत्यय होता है। यथा—गोर्भावो गोत्वम्। गोता। मनुष्यस्य भावो मनुष्यत्वम्, मनुष्यता।

१५८—'ब्राह्मणस्त्वः' इस सूत्र तक त्व और तल् प्रत्यय का अधिकार है। यथा—स्त्रियाः भावः स्त्रैणम्। स्त्रीत्वम्, स्त्रीता। पुंसोभावः-पौंस्नम्। पुंस्त्वम्। पुंस्ता।

१५९—षष्ठी, समर्थ पृथ्वादि प्रातिपदिकों से भाव अर्थ में विकल्प से इमनिच प्रत्यय होता है।

१६०—इष्ठन्, इमनिच् और ईयसुन् प्रत्यय परे हो तो हलादि अङ्ग के लघु ऋकार को र आदेश होता है।

१६१—इष्ठन् इमनिच् और ईयसुन प्रत्यय परे हो तो भसंज्ञक टि भाग का लोप होता है। यथा पृथोर्भावः प्रथिमा, पार्थवम्। मृदोर्भावः = म्रदिमा, मार्दवम्।

१६२—षष्ठी समर्थ वर्ण विशेष वाचक और दृढादि प्रातिपदिक से भाव में ष्यञ् और इमनिच् प्रत्यय होता है यथा-शुक्लस्य भावः शौक्ल्यम्, शुक्लिमा शुक्लत्वम्, शुक्लता। दृढस्य भावः दार्ढ्यम, द्रढिमा, दृढत्वम्, दृढता।

१६३—भाव और कर्म वाच्य हो तो षष्ठी समर्थ गुणवचन

और ब्राह्मणादि प्रातिपदिकों से ष्यञ् प्रत्यय होता है। यथा—जडस्य भावः कर्म वा जाड्यम्। मूढस्य भावः कर्म वा मौढ्यम्। ब्राह्मणस्य भावः कर्म वा ब्राह्मण्यम्।

१६४—षष्ठी समर्थ सखि शब्द से भाव और कर्म में य प्रत्यय होता है। यथा—सख्युर्भावः कर्म वा सख्यम्।

१६५—षष्ठी समर्थ कपि और ज्ञाति प्रातिपदिक से भाव तथा कर्म में ढक् प्रत्यय होता है। यथा—कपेर्भावः कर्म वा कापेयम्। ज्ञातेर्भावः कर्म वा ज्ञातेयम्।

१६६—षष्ठी समर्थ पत्यन्त और पुरोहितादि प्रातिपदिकों से भाव तथा कर्म में यक् प्रत्यय होता है। यथा—सेनापतेर्भावः कर्मः व—सैनापत्यम्। पुरोहितस्य भावः कर्म वा पौरोहित्यम्।

१६७—षष्ठी समर्थ धान्य विशेष वाचक प्रातिपदिकों से भवन क्षेत्र वाच्य होने पर खञ् प्रत्यय होता है। यथा—भवत्यस्मिन्निति भवनम्। मुद्गानां भवनं क्षेत्रम्—मौद्गीनम्।

१६८—भवन क्षेत्र वाच्य हो तो षष्ठी समर्थ व्रीहि और शालि प्रातिपदिक से ढक् प्रत्यय होता है। यथा—व्रीहीणां भवनं क्षेत्रम् व्रैहेयम्। शालेयम्।

१६९—संज्ञाविषय में हैयङ्गवीन शब्द निपातित है। हैयङ्गवीनम्—नवनीतम्।

१७०—संजात समानाधिकरण प्रथमा समर्थ तकारादि प्रातिपदिकों से षष्ठी के अर्थ में इतच् प्रत्यय होता है। यथा-तारकाः संजाता यस्य तत्तारकितं नभः। सदसद् विवेकिनी बुद्धिः पण्डा। पण्डा संजाता यस्य स पण्डितः।

१७२—प्रमाण समानाधिकरण प्रथमा समर्थ प्रातिपदिक से षष्ठी के अर्थ में द्वयसच् दध्नञ् और मात्रच् प्रत्यय होता है। यथा—ऊरू प्रमाणं यस्य-ऊरुद्वयसम्, ऊरुदध्नम्, उरुमात्रम्।

१७२—परिमाणोपाधिक प्रथमा समर्थ यद् तद् और एतद्

प्रातिपदिक से षष्ठी के अर्थ में वतुप् प्रत्यय होता है। यथा—यत् परिमाणं यस्य-यावान्। तत् परिमाणं यस्य तावान्। एतत् परिमाणमस्य-एतावान्। यावत्। यावती। तावत्। तावती।

१७३—परिमाणोपाधिक प्रथमा समर्थ किम् और इदम् शब्द से वतुप् प्रत्यय और प्रत्यय के वकार को घकारादेश होता है।

१७४—दृक् दृश् तथा वतु प्रत्यय परे हो तो इदम् और किम् शब्द को यथाक्रम ईश और की आदेश होता है। यथा-किम्परिमाणमस्य—कियान्। इदम्परिमाणमस्य—इयान्।

१७५—अवयव में वर्तमान प्रथमासमर्थ संख्यावाचक शब्दों से षष्ठ्यर्थ में तयप् प्रत्यय होता है। पञ्च अवयवा यस्य पञ्चतयम्। चतुरवयवा यस्य चतुष्टयम्। स्त्रीचेत्—पञ्चतयी। चतुष्टयी

१७६—द्वि और त्रिशब्द से विहित तयप् प्रत्यय को विकल्प से अयच् आदेश होता है। यथा—द्वौ अवयवौ यस्य द्वयम्, द्वितयम्। त्रयोऽवयवा यस्य—त्रयम् त्रितयम्।

१७७—उभ शब्द से विहित तयप् प्रत्यय को नित्य उदात्त अयच् आदेश होता है। यथा—उभौ अवयवौ यस्य उभयम्।

१७८—षष्ठीसमर्थ संख्यावाचक प्रातिपदिक से पूरण अर्थ में डट् प्रत्यय होता है। यथा एकादशानां पूरणः एकादशः। एकादशी। द्वादशः। द्वादशी। त्रयोदशः। त्रयोदशी।

१७९—संख्या जिसके पूर्व न हो ऐसे नकारान्त संख्यावाचक प्रातिपदिक से परे डट् प्रत्यय को मट् का आगम होता है। पञ्चानां। पूरणः—पञ्चमः। दशानां पूरणः दशमः। पञ्चमी दशमी

१८०—डित् प्रत्यय परे हो तो भसंज्ञक विंशति शब्द के ति का लोप होता है। यथा—विंशतेः पूरणः विंशः।

१८१—डट् प्रत्यय परे हो तो षट् कतिपय और चतुर शब्द को थुक् का आगम होता है। यथा षण्णां पूरणः षष्ठः। षष्ठी। कतिथः। कतिथी। कतिपयथः। चतुर्थः। चतुर्थी।

१८२—षष्ठीसमर्थ द्वि प्रातिपदिक से पूरण अर्थ में तीय प्रत्यय होता है। यथा—द्वयोःपूरणः = द्वितीयः।

१८३—षष्ठी समर्थ त्रि प्रातिपदिक से पूरण अर्थ में तीय प्रत्यय और त्रिको संप्रसारण भी होता है। यथा—त्रयाणां पूरणः तृतीयः।

१८४—अधीते इस अर्थ में छन्दस् से घन प्रत्यय और श्रोत्र आदेश करके श्रोत्रियन् शब्द विकल्प से निपातन किया गया है। यथा—श्रोत्रियोविप्रः। छान्दसः।

१८५—पूर्व प्रातिपदिक से अनेन इस अर्थ में इनि प्रत्यय होता है। यथा—पूर्वं गतमनेनभुक्त पीतं वा पूर्वि, पर्विणौ, पूर्विणः।

१८६—स पूर्व प्रातिपदिक से अनेक इस अर्थ में इनि प्रत्यय होता है। यथा—पूर्वं कृतमनेन—कृतपूर्वि कटम्। पर्व भुक्तमनेन भुक्तपूर्वी ओदनम्।

१८७—इष्टादि प्रादिपदिकों से अनेन इस अर्थ में इनि प्रत्यय होता है। यथा—इष्टमनेन-इष्टी। अधीतमनेन-अधीती अधीतिनौ, अधीतिनः।

१८८—अस्ति समानाधिकरण प्रथमा समर्थ प्रातिपदिक से अस्य अस्ति अथवा अस्मिन् अस्ति इस अर्थ में मतुप प्रत्यय होता है। यथा—गावो यस्य यस्मिन् वा सन्ति गोमान् देशः। वृक्षा यस्य यस्मिन् वा सन्ति वृक्षवान् पर्वतः।

१८९—मत्वर्थ प्रत्यय परे हो तो तकारान्त और सकारान्त शब्द भसंज्ञक होते हैं।

१९०—वस्वन्त भसंज्ञक अङ्ग को सम्प्रसारण होता है। यथा—विद्वांसो यस्य यस्मिन् वा सन्ति विदुष्मान् ग्रामः।

१९१—प्राणिस्थ वाचक अकारान्त प्रातिपदिक से मत्वर्थ में विकल्प से लच् प्रत्यय होता है। यथा—चूडालः, चूडावान्।

१९२—लोमादि पामादि और पिच्छादि प्रातिपदिकों से

मत्वर्थ में यथाक्रम श, न और इलच् प्रत्यय होते हैं तथा मतुप् भी होता है। यथा—लोमानी बाहुल्येन सन्ति अस्य लोमशः लामवान्। रोमशः, रोमवान्। पामोस्ति—यस्य पामनः कल्याणानि अङ्गानि अस्याः सा अङ्गना। लक्ष्मीरस्यास्तीति-लक्ष्मणः। पिच्छमस्तीति पिच्छिलः, पिच्छवान्-मयूरः।

१६३—उन्मतोपाधिक दन्त शब्द से मत्वर्थ में उरच् प्रत्यय होता है। यथा—उन्नता दन्ताः सन्त्यस्य—दन्तुरः।

१६४—केश शब्द से मत्वर्थ में विकल्प से व प्रत्यय होता है तथा इनि ठन् और मतुप् प्रत्यय भी होते हैं। यथा—केशः सन्त्यस्य—केशवः, केशी, केशिकः, केशवान्।

१६५—अकारान्त प्रातिपदिक से मत्वर्थ में इति और ठन् प्रत्यय होते हैं। यथा—दण्डोऽस्यास्तीति-दण्डी, दण्डिकः। धनी, धनिकः।

१६६—व्रीहि आदि शब्दों से मत्वर्थ में इति ठन् और मतुप् प्रत्यय होता है। व्रीही, व्रीहिकः, व्रीहिमान्।

१६७—असन्त माया मेधा और स्रज् शब्द से मत्वर्थ में विनि तथा मतुप् प्रत्यय होता है। यशो यस्यास्तीति-यशस्वी, यशस्वान्। मायावी, मायावान्। मेधावी। मेधावान्। स्रग्वी स्रग्वान्।

१६८—वाक् शब्द से मत्वर्थ में ग्मिनि प्रत्यय होता है। यथा—प्रशस्ता वागस्यान्तीति वाग्मी।

१६६—अर्शस् आदि प्रातिपदिकों से मत्वर्थ में अच् प्रत्यय होता है। यथा—अर्शांस्य विद्यते अर्शसः।

२००—अहम् और शुभम् शब्द से मत्वर्थ में युच् प्रत्यय होता है। यथा—अहङ्कारवान्। शुभयुः शुभान्वितः

२०१—'दिक्शब्देभ्यः' इत्यादि सूत्र पर्यन्त जो प्रत्यय कहे जावेंगे वे विभक्ति संज्ञक होते हैं।

२०२—द्व्यादि शब्दों को छोड़कर किम् सर्वनाम संज्ञक और बहु शब्द से प्राग्दिशीय प्रत्यय होते हैं।

२०३—पञ्चम्यन्त किम् सर्वनाम संज्ञक और बहु शब्द से तसिल् प्रत्यय विकल्प से होता है।

२०४—तकारादि और हकारादि विभक्ति परे हो तो किम् शब्द को कु आदेश होता है। कुतः। कस्मात्। यतः। यस्मात्।

२०५—प्राग्दिशीय प्रत्यय परे हो तो इदम् शब्द को इश् आदेश होता है। यथा—अस्मादिति–इतः।

२०६—प्राग्दिशीय प्रत्यय परे हो तो एतद् शब्द को अन् आदेश होता है यथा—एतस्मादिति–अतः।

२०७—परि और अभि शब्दों से तसिल् प्रत्यय होता है। यथा—परितः-सर्वत इत्यर्थः। अभितः-उभयत इत्यर्थः।

२०८—सप्तम्यन्त किम् सर्वनाम संज्ञक और बहु शब्द से त्रल प्रत्यय होता है। यथा-कस्मिन्निति—कुत्र। यस्मिन्निति यत्र। तस्मिन्निति-तत्र। बहुत्र।

२०९—सप्तम्यन्त इदम् शब्द से ह प्रत्यय होता है। यथा—अस्मिन्निति-इह।

२१०-सप्तम्यन्त किम् शब्द से अत् प्रत्यय विकल्प से होताहै

२११—अत् परे हो तो किम् शब्द को क्व आदेश होता है। यथा—कस्मिन्निति-क्व। कुत्र।

२१२—इतर अर्थात् सप्तमी पञ्चमी विभक्तियों से भिन्न स्थानमें भी तसिलादि प्रत्यय दीखते हैं। स भगवान्। ततोभवान् तत्र भवान्। तं भवन्तम्। ततो भवन्तम्। तत्र भवन्तम्। स दीर्घायुः। ततो दीर्घायुः। तत्र दीर्घायुः। तत्रायुष्मान्।

२१३—सप्तम्यन्त सर्व, एक, अन्य किम्, यत् और तद् शब्द से काल अर्थ में दा प्रत्यय होता है।

२१४—प्राग्दिशीय दकारादि प्रत्यय परे हों तो सर्व शब्द

को विकल्प से स आदेश होता है। यथा—सर्वस्मिन् काले सदा, सर्वदा। अन्यस्मिन् काले-अन्यदा कस्मिन् काले-कदा। तस्मिन् काले-तदा।

२१५—काल अर्थ में वर्तमान सप्तम्यन्त इदम् शब्दसे हिल् प्रत्यय होता है।

२१६—रेफादि और थकारादि प्राग्दिशीय प्रत्यय परे हों तो इदम् शब्द को एत और इत आदेश होते हैं। यथा—अस्मिन् काले-एतर्हि।

२१७—अनद्यतन कालार्थ में वर्तमान सप्तम्यन्त किम् सर्वनाम और बहु शब्द से विकल्प करके हिल् प्रत्यय होता है।

यथा—कस्मिन् काले-कर्हि, कदा। यस्मिन् काले—यर्हि यदा तस्मिन् काले तर्हि तदा।

२१८—रेफादि और तकारादि प्राग्दिशीय प्रत्यय परे हों तो एतद् शब्द को एत और इत आदेश होते हैं। यथा—एतस्मिन् काले-एतर्हि।

२१९—प्रकार वचन मे किम् सर्वनाम, और बहु शब्द से स्वार्थ में थाल् प्रत्यय होता है। तेन प्रकारेण—तथा। येन प्रकारेण-यथा। सर्वप्रकारेण-सर्वथा। उभयप्रकारेण-उभयथा।

२२०—प्रकारवृत्ति अर्थ में इदम् और एतद् शब्द से थमु प्रत्यय होता है। यथा—अनेन एतेन वा प्रकारेण इत्थम्।

२२१—प्रकार वचन में किम् शब्द से थमु प्रत्यय होता है। यथा—केन प्रकारेण—कथम्।

२२२—अतिशायन विशेषार्थ में वर्तमान प्रातिपदिक से स्वार्थ में तमप् और इष्ठन् प्रत्यय होते हैं। यथा—इमे सर्वे आढ्याः-अयमेषामतिशयेनाढ्यः आढ्यतमः। इमे सर्वे लघवः-अयमेषामतिशयेन लघुः लघिष्ठः एते सर्वे बलवन्तः एषः-एतेषामतिशयेन बलवान् बलिष्ठः।

२२३—अतिशायन द्योत्य हो तो तिङन्तसे भी तमप् प्रत्यय होता है।

२२४—तरप् और तमप् प्रत्यय घ संज्ञक होते हैं।

२२५—किम् एकारान्तनिपात, तिङन्त और अव्यय शब्दों से विहित जो घ संज्ञक प्रत्यय तदन्त प्रातिपदिकों से अद्रव्य प्रकर्ष में आम् प्रत्यय होता है। यथा किन्तमाम्। प्राह्णेतमाम् पचतितमाम्। उच्चैस्तमाम्।

२२६—द्विवचन से विभज्य उपपद हो तो अतिशायन अर्थ में सुबन्त और तिङन्त से तरप् और ईयसुन् प्रत्यय होते हैं। यथा–इमौ लघू अयमनयोरतिशयेन लघुः लघुतरः। एतौ लघू अयमनयोरतिशयेन लघुः लघीयान्। उदीच्याः प्राच्येभ्यः—पटुतर :, पटीयांसः।

२२७—अजादि प्रत्यय परे हों तो प्रशस्य शब्दको श्र आदेश होता है।

२२८—इष्ठन् इमनिच् और ईयसुन् प्रत्यय परे हों तो एकाच् प्रकृति से रहता है। यथा–सर्वे इमे प्रशस्याः अयमेषामतिशयेन प्रशस्यः श्रेष्ठः। उभौ इमौ प्रशस्यौ अयमनयोरतिशयेन प्रशस्यः श्रेयान्।

२२९—इष्ठन् ईयसुन् प्रत्यय परे हों तो प्रशस्य शब्दको ज्य आदेश होता है। यथा–सर्वे इमे प्रशस्याः अयमतिशयेन प्रशस्यः ज्येष्ठः।

२३०—ज्य शब्दसे परे ईयसुन् प्रत्ययके इकार को अकारादेश होता है। द्वाविमौ प्रशस्यौ अयमतिशयेन प्रशस्यः ज्यायान्।

२३१—बहु शब्द से परे इमनिच् तथा ईयसुन् प्रत्ययों का लोप हो और बहु शब्द को भू आदेश होता है। यथा–सर्वे इमे बहवः अयमनयोरतिशयेन बहुः भूयान्। भूमा।

२३२—बहु शब्द से परे इष्ठन् प्रत्यय को यिट् का आगम

और बहु के स्थान में भू आदेश होता है । यथा—इमे सर्वे बहवः-अयमेषामतिशयेन बहुः भूयिष्ठः ।

२३३—अजादि प्रत्यय परे हों तो विन् और मतुप् प्रत्यय का लुक् होता है । यथा—इमे सर्वे स्रग्विणः—अयमेषामतिशयेन स्रग्वी—स्रजिष्ठः । स्रजीयान् । इमे सर्वे त्वग्वन्त अयमेषामतिशयेन त्वग्वान् त्वचिष्ठः त्वचियान् ।

२३४—ईषद् असमाप्ति विशिष्ट अर्थ में वर्तमान प्रातिपदिक से कल्पप्देश्य और देशीयर् प्रत्यय होते हैं । यथा—ईषदूनो विद्वान्-विद्वत्कल्पः । विद्वद्देश्यः । विद्वद्देशीयः । पचति कल्पम् । असम्पूर्णपाकक्रियेत्यर्थः ।

२३५—ईषद् असमाप्ति विशिष्ट अर्थ में वर्तमान सुबन्त से पूर्व विकल्प से बहुच प्रत्यय होता है । यथा—ईशदून: पटुः-बहुपटुः पटुकल्पः ।

२३६—'इवे प्रतिकृतौ'=इस सूत्र से पूर्व पूर्व क प्रत्यय का अधिकार है ।

२३७—अव्यय सर्वनामसंज्ञक प्रातिपदिक और तिङन्त से प्रागिवीय अर्थों में टि भाग से पूर्व अकच् प्रत्यय होता है । यथा—उच्चकैः । नीचकैः । सर्वकैः । युष्मकाभिः । युवकयोः त्वयका । पठतकि ।

२३८—अज्ञात अर्थ में विद्यमान सुबन्त से स्वार्थ में क प्रत्यय होता है । यथा—कस्यायमश्वः-अश्वकः ।

२३९—कुत्सित समानाधिकरण प्रातिपदिक से स्वार्थ में यथाविहित प्रत्यय होता है । कुत्सितोऽश्वः-अश्वकः । उष्ट्रकः ।

२४०—दो में से एक को पृथक् करना हो तो किम्, यत् और तद् प्रातिपदिक से डतरच प्रत्यय होता है । यथा—अनयोः कतरो ब्राह्मणः । यतरः । ततरः ।

२४१—बहुतों में से एक को पृथक् करना हो तो किम् यत्

और तद् प्रतिपादक से जाति परिप्रश्न अर्थ में विकल्प से डतमच् प्रत्यय होता है। कतमो भवतां विप्रः। कतमो भवत्सु क्षत्रियः। यतमः ततमः।

२४२—इवार्थ में जो प्रातिपदिक उससे प्रतिकृति (तसवीर) गम्यमान होने पर कन् प्रत्यय होता है यथा—अश्व इव प्रतिकृतिः—अश्वकः

२४३—प्रकृतवचन अर्थ में वर्तमान प्रथमा समर्थ प्रातिपदिक से स्वार्थ में मयट् प्रत्यय होता है। यथा–आद्ये प्रकृतमन्नम् अन्नमयम्–प्रचुरमन्नमित्यर्थः। अपूपमयम्–प्रचुरोऽपूप इत्यर्थः

२४४—प्रज्ञ आदि प्रातिपदिकों से स्वार्थ में अण् प्रत्यय होता है। यथा—प्रजानातीति–प्रज्ञः प्रज्ञ एव प्राज्ञः। प्राज्ञी स्त्री। देव एव देवता ततोऽण् दैवतः। बन्धु एव बान्धवः।

२४५—कारकवाचक बहु अर्थ और अल्प अर्थ शब्दों से विकल्प करके शस् प्रत्यय होता है। यथा—बहूनि ददाति—बहुशो ददाति। अल्प ददाति–अल्पशो ददाति।

२४६—सम्पूर्वक पद धातु के कर्त्ता अर्थ में वर्तमान प्रातिपदिक से कृ, भू और अस् के प्रयोग में च्वि प्रत्यय होता है।

२४७—च्वि प्रत्यय परे होतो अवर्ण को ईकारादेश होता है। यथा—अकृष्णः कृष्णः सम्पद्यते तं करोति–कृष्णी करोति। अब्रह्म ब्रह्म सम्पद्यमानं भवति ब्रह्मी भवति। अगङ्गा गङ्गात्वेन सम्पद्यमाना स्याद्—गङ्गा स्यात्।

२४८—कात्स्न्यं ( सम्पूर्णता ) गम्यमान हो तो च्व्यर्थ में विकल्प से साति प्रत्यय होता है।

२४९—सात् और पदादि सकार को षत्व न हो। यथा—कृत्स्नं शस्त्रमग्निः सम्पद्यते–अग्निसाद् भवति। भस्मसात् कुरुते। दधि सिञ्चति।

२५०—च्वि प्रत्यय परे हो तो अजन्त अङ्ग को दीर्घ होता

है। यथा—अनग्निः अग्निः सम्पद्यमानो भवति-अग्नी भवति।

२५१—जिस ध्वनि में अकारादि वर्ण पृथक् २ स्पष्ट नहीं जाने जाते उसे अव्यक्त कहते हैं। इति शब्द जिससे परे न हो और जिसके एक अर्ध भाग में अच् हो ऐसे अव्यक्तानुकरण प्रातिपदिक से कृ भू और अस् धातु के योग में डाच् प्रत्यय होता है। डाच् प्रत्यय के परे द्वित्व होता है। डाच् परक जो आम्रेडित वह परे हो तो पूर्व और पर वर्ण को पररूप होता है। यथा—पटपटा करोति।

## उदाहरणानि।

साभापतं भाषणमेधते न = सभापति का व्याख्यान बढ़ता नहीं। दैत्येषु मर्त्येषु च कोऽत्र भेदः = दैत्यों और मनुष्यों में यहाँ क्या भेद है। पाश्चात्यशिक्षा वद कीदृशी पटो! स्त्रैणं प्रचार यति नाशयतीति पौंस्नम् = हे चतुर पाश्चात्य शिक्षा कैसी है? पुरुषार्थ का नाश करनेवाली तथा कोमलता के फैलाने वाली है। वाराणसेयानि च शाटकानि = बनारसी धोतियाँ। ददाति विप्राय धनानि क्षत्रियः = क्षत्रिय ब्राह्मण के लिए धन देता है, पौत्रेण पत्रं प्रहितं न तेन = उस पोत्र ने चिट्ठी नहीं भेजी। वैनतेयः खगेश्वरः = ये दोनों गरुड़ पक्षी के नाम हैं। राजन्यान् सकलांश्च भारतभवान् जानन्ति ते मानवाः = वे मनुष्य भारत में पैदा हुए सब राजपुत्रों को जानते हैं। श्वशुर्यो मदीयः प्रयागं गतोऽस्ति = मेरा साला प्रयाग को गया हुआ है। मातामहो मे न, पितामहोऽस्ति = मेरे नाना नहीं हैं बाबा हैं। चातुरं शकटं कस्य राजमार्गे च गच्छति = चार घोड़ों की गाड़ी सड़क पर किसकी जारही है। ग्राम्यं घृतं कस्य नरस्य विद्यते = गांव का घी किस आ मी का है। यदस्मदीयं नहि तत्परेषाम् = जो हमारा है वह दूसरों का नहीं। तावकीनानि कार्य्याणि व्यथयन्ति पदे पदे = तेरे काम सर्वदा दुःख देने वाले हैं।

